जो कि पहिले अगस्त्य कर दिया था वह सिद्ध-चारणों के समूहों से विप्रकीर्ण और अत्यन्त मनोहर था ॥७४॥ उसमे विचित्र भाँति के अनेक विहग रहते थे तथा सुन्दर पुष्पों से युक्त महान् वृक्ष लगे हुए थे। उसके सुवर्णमय शिखर इतने ऊचे थे मानो वे गगन को लिखित बना रहे हैं। ॥७५॥ वह सागर के जलो से समावृत चन्द्र सूर्य्य की किरणों के सदृश विद्युत वाला शोभा से सुसम्पन्न सौ योजन पर्य्यन्त आयति वाला था। जिस नगोत्तम पर विद्युतों के संघातों का निपातन किया जाता था ऋषभ और श्री सम्पन्न वृषभ संज्ञा वाला पर्वत था ॥७६, ७७॥

कुञ्जरः पर्वतः श्रीमानगस्त्यस्य गृहं शुभम् ।
विशालाक्षश्च दुर्धर्षः सर्पाणामालयः पुरी ॥७८
तथा भोगवतीचापि दैत्येन्द्रेणाभिकम्पिता: ।
महासेनो गिरिश्चैव पारियात्रश्च पर्वतः ॥७९
चक्रवांश्च गिरिश्रेष्ठो वाराहश्चैव पर्वतः ।
प्राग्ज्योतिषपुरञ्चापि जातरूपमयं शुभम् ॥८०
यस्मिन्वसति दुष्टात्मा नरको नाम दानवः ।
विशालाक्षश्च दुर्द्धर्षो मेघगम्भीरनिस्वनः ॥८१
षष्टिस्तत्र सहस्राणि पर्वतानां द्विजोत्तमाः ।
तरुणादित्यसङ्काशो मेरुस्तत्र महागिरिः ॥८२
यक्षराक्षसगन्धर्वैर्नित्यं सेवितकन्दरः ।
हेमगर्भो महाशैलस्तथा हेमसखो गिरिः ॥८३
कैलासश्चैव शैलेन्द्रो दानवेन्द्रेण कम्पिताः ।
हेमपुष्करसक्षेत्रं तेन वैखानसं सरः ॥८४

श्री से सम्पन्न कुञ्जर पर्वत अगस्त्य का परम शुभ गृह था भोगवती भी उस दैत्येन्द्र के द्वारा अभिकम्पित हो रही थी। महासेन पर्वत—पारियात्र गिरि—चक्रवान् श्रेष्ठ गिरि—वाराह पर्वत—प्राग्ज्योतिषपुर जो परम शुभ और जातरूप मय था। जिसमे दुष्ट आत्मा वाला नरक नाम-

धारी दानव निवास किया करता था वह मेघ के समान गम्भीर ध्वनि वाला दुर्धर्ष विशालाक्ष था ॥७८, ७९, ८०, ८१॥ हे द्विजोत्तमो ! वहां पर साठ हजार पर्वत थे और वहां तरुण आदित्य के सदृश महान् गिरि मेरु था ॥८२॥ यक्ष-गन्धर्व—राक्षसों के द्वारा नित्य ही जिसकी कन्दराओं का सेवन किया जाता था वह महान् शैल हेम गर्भ था तथा हेम सखा गिरि था ॥८३॥ ये समस्त महा शैल और शैलों का प्रमुख स्वामी कैलास को भी उस दानवेन्द्र ने कम्पित कर दिया था। उसने हेम पुष्प रस तीव्र वैखानस सरोवर को भी प्रकम्पित कर दिया था ॥८४॥

कम्पित मानसञ्चैव हंसकारण्डवाकुलम् ।
त्रिशृङ्गपर्वतञ्चैव कुमारी च सरिद्वरा ॥८५
तुषारचयसञ्छन्ना मन्दरश्चापि पर्वतः ।
उशीरबिन्दुश्च गिरिश्चन्द्रप्रस्थस्तथाद्रिराट् ॥८६
प्रजापतिगिरिश्चैव तथा पुष्करपर्वतः ।
देवाभ्रपर्वतश्चैव यथावै रेणुकोगिरिः ॥८७
क्रौञ्चः सप्तर्षिशैलश्च धूम्रवर्णश्च पर्वतः ।
एते चान्ये च गिरयो देशा जनपदास्तथा ॥८८
नद्यः ससागराः सर्वाः सोऽकम्पयत दानवः ।
कपिलश्च महीपुत्रो व्याघ्रवांश्चैव कम्पितः ॥८९
खेचराश्चैव सतीपुत्राः पातालतलवासिनः ।
गणस्तथा परोरौद्रो मेघनामाकुशायुधः ॥९०
ऊर्ध्वगो भीमवेगश्च सर्व एवाभिकम्पिता. ।
गदी शूली करालश्च हिरण्यकशिपुस्तदा ॥९१

हंसों और कारण्डवों से समाकुल मानस सरोवर का भी कम्पायमान कर डाला था। त्रिशृङ्ग पर्वत, सरिताओं में परम श्रेष्ठ, तुषार के समुदाय से सञ्छन्न कुमारी नदी, मन्दर पर्वत, उशीर बिन्दु गिरि, अद्रियों का राजा चन्द्रप्रस्थ, प्रजापति गिरि, पुष्कर पर्वत, देवाभ्र पर्वत,

रेणुक गिरि, क्रौञ्च, सप्तर्षि, शैल, धूम्रवर्ण पर्वत, तथा अन्य गिरिगण, देश तथा जनपद, सागरों के सहित समस्त नदियों आदि को उस महा दानव ने कम्पित कर दिया था। मही का पुत्र कपिल और व्याघ्रवान् पर्वत को भी कम्पायमान बना दिया था ॥८५, ८६, ८७, ८८, ८९॥ खेचर, सप्तीपुत्र, पाताल तल के निवासिगण, पर रौद्र, मेघ नाम वाला अङ्कुशायुध, ऊर्ध्वग और भीम वेग ये सभी अभिकम्पित हो गये थे। उस समय में हिरण्य कशिपु गदा के धारण करने वाला, शूलधारी और महान् कराल हो गया था ॥९०, ९१॥

जीमूतघनसङ्काशो जीमूतघननिस्वनः।
जीमूतघननिर्घोषो जीमूत इव वेगवान् ॥९२
देवारिर्दितिजो वीरो नृसिंहं समुपाद्रवत्।
समुत्पत्य ततस्तीक्ष्णैर्मृगेन्द्रेण महानखैः ॥९३
तदोङ्कारसहायेन विदार्य निहतोयुधि।
मही च कालश्च शशी नभश्च ग्रहाश्च सूर्यश्च दिशश्च सर्वाः।
नद्यश्च शैलाश्च महार्णवाश्च गताः प्रसादन्दितिपुत्रनाशात् ॥९४
ततः प्रमुदिता देवा ऋषयश्च तपोधनाः।
तुष्टुवुर्नामभिर्दिव्यैरादिदेव सनातनम् ॥९५
यत्त्वया विहितं देव! नारसिंहमिदं वपुः।
एतदेवार्चयिष्यन्ति परावरविदोजनाः ॥९६
भवान् ब्रह्मा च रुद्रश्च महेन्द्रो देवसत्तमाः!।
भवान् कर्ता विकर्ता च लोकानां प्रभवाप्ययः ॥९७
परञ्च सिद्धाञ्च परञ्च देव परञ्च मन्त्रं परमं हविश्च।
परञ्च धर्मं परमञ्च विश्वं त्वामाहुरग्र्यं पुरुषं पुराणम् ॥९८

उस हिरण्य कशिपु का स्वरूप उस काल में जीमूत कृष्णमेघ के समान था और मेघ के ही तुल्य घोर ध्वनि वाला वह था। उसको घोर

गर्जना भी मेघ के ही तुल्य थी तथा जीमूत के समान ही वेग से सुदृढ था ॥ ६२ ॥ इस प्रकार के स्वरूप वाला वह दिति का पुत्र और देवों का शत्रु था उस वीर ने नृसिंह महाप्रभु पर आक्रमण किया था। इसके अनन्तर उसी समय मे ओङ्कार की सहायता वाले मृगेन्द्र ने उछाल मारकर अपने परम तीक्ष्ण विशाल नखों से उस दानवेन्द्र हिरण्य कशिपु को पकड कर विदीर्ण कर दिया था और नृसिंह प्रभु के द्वारा वह युद्ध मे निहत हो गया था। दिति-पुत्र के विनाश हो जाने से यह मही—वात-व्योनम-सूर्य-सम्पूर्ण ग्रह—समस्त दिशाऐं—नदियाँ-शैल और महासागर सब परम प्रसन्नता को प्राप्त हो गये थे ॥ ६३। ६४ ॥ इसके पश्चात् सब देव वृन्द—ऋषिवर्ग और तापस गण परम प्रमुदित हो गये थे और फिर उन्होंने दिव्य नामो के द्वारा उन सनातन आदि देव का स्तवन किया था ॥ ६५ ॥ उन्होंने कहा—हे देव ! आपने जो यह नारसिंह वपु धारण किया है आपके इसी स्वरूप का दगावर वेत्ता जन अर्चन किया करेंगे ॥ ६६ ॥ ब्रह्माजी ने कहा—हे भगवन् ! आप ही ब्रह्मा-रुद्र-महेन्द्र और परम श्रेष्ठ देव हैं। आप ही इन लोकों के कर्त्ता-विकर्त्ता-प्रभव और अव्यय हैं ॥ ६७ ॥ आपको ही परम सिद्ध-परात्पर देव-परम मन्त्र-परम हवि-परम धर्म्म-परम विश्व और सबसे आदि मे होने वाले पुरातन पुरुष कहते हैं ॥६७, ६८॥

परं शरीरं परमञ्च ब्रह्म परञ्च योगं परमाञ्च वाणीम् ।
पर रहस्यं परमाद्भुतिञ्च त्वामाहुरग्र्यं पुरुष पुराणम् ॥६६
एवं परस्यापि परं पदं यत् पर परस्यापि परञ्च देवम् ।
परं परस्यापि परञ्च भूतं त्वामाहुरग्र्यं पुराणम् ॥१००
परं परस्यापि परं निधानं पर परस्यापि पर पवित्रम् ।
पर परस्यापि परं च दान्तन्त्वामाहुरग्र्यं पुरुष पुराणम् ॥१०१
एवमुक्त्वा तु भगवान् सर्वलोकपितामहः ।
स्तुत्वा नारायणं देवं ब्रह्मलोकं गतः प्रभुः ॥१०२

ततो नदत्सु तूर्येषु नृत्यन्तीष्वप्सरःसु च ।
क्षीरोदस्योत्तरं कूलं जगाम हरिरीश्वरः ॥१०३
नारसिंह वपुर्देवः स्थापयित्वा सुदीप्तिमत् ।
पौराणं रूपमास्थाय प्रययौ गरुडध्वजः ॥१०४
अष्टचक्रेण यानेन भूतयुक्तेन भास्वता ।
अव्यक्तप्रकृतिर्देवः स्वस्थानं गतवान् प्रभुः ॥१०५

हे भगवन् ! आपको ही परम शरीर—परम ब्रह्म—परमयोग—परम वाणी—परम रहस्य तथा परम गति एवं आद्य पुराण पुरुष कहा करते हैं। इस प्रकार से जो परकामी परम पद है और परकामी परम देव है तथा परकामी परमभूत है उस आद्य पुरुष एवं परम पुराण आपको ही कहते हैं ॥ ९९ । १०० ॥ इसी भाँति परकामी परम निधान—परकामी परम पवित्र तथा परसेवी परम दान्त आद्य पुराण पुरुष आपको ही कहते हैं ॥ १०१ ॥ इस रीति से समस्त लोकों के पितामह भगवान् ने नारायण देव का स्तवन करके प्रार्थना की और फिर वे प्रभु अपने ब्रह्मलोक को वापिस चले गये थे ॥ १०२ ॥ इसके अनन्तर तूर्यों के घोष होने पर और अप्सराओं के नृत्य होने पर ईश्वर श्री हरि क्षीरसागर के उत्तर कूल पर गमन कर गये थे ॥ १०३ ॥ देवेश्वर ने सुदीप्ति से युक्त नारसिंह वपु की स्थापना कराकर फिर गरुड़ध्वज प्रभु पौराण स्वरूप में समास्थित होकर प्रयाण कर गये थे। भूतयुक्त-भास्वान् आठ चक्रों वाले यान के द्वारा अव्यक्त प्रकृति देव प्रभु अपने स्थान को चले गये थे ॥ १०४ ॥ १०५ ॥

## ६४—मनुमत्स्य संवाद वर्णन

पद्मरूपमभूदेतत् कथं हेममयं जगत् ॥१
कथञ्च वैष्णवी सृष्टिः पद्ममध्येऽभवत्पुरा ॥२
श्रुत्वा च नरसिंह माहात्म्यं रविनन्दनः ।
विस्मयोत्फुल्लनयनः पुनः प्रपच्छकेशवम् ॥३
कथं पाद्मे महाकल्पे तव पद्ममयं जगत् ।
जलार्णवगतस्येह नाभौ जातं जनार्दन ! ॥४
प्रभावात् पद्मनाभस्य स्वपतः सागराम्भसि ।
पुष्करे च कथं भूता देवाः सर्षिगणाः पुरा ॥५
एतमाख्याहि निखिलं योगं योगविदाम्पते ! ।
शृण्वतस्तस्य मे कीर्ति नतृप्तिरुपजायते ॥६
कियता चैव कालेन शेते व पुरुषोत्तमः ।
कियन्तं वा स्वपिति च कोऽस्य कालस्य सम्भवः ॥७

ऋषिगण ने कहा—हमारी यह प्रार्थना है कि सृष्टि रचना को कुछ और अधिक विस्तार के साथ आप वर्णन कीजिए ॥ १, २ ॥ यह सम्पूर्ण जगत् जिस प्रकार से हेममय पद्म के स्वरूप वाला हो गया था और पहिले उस पद्म के मध्य में यह वैष्णवी सृष्टि किस प्रकार से हुई थी ॥ ३ ॥ महा महर्षि श्री सूतजी ने कहा—रविनन्दन ने प्रभु नारसिंह के माहात्म्य का श्रवण करके विस्मय से उत्फुल्ल नेत्रों वाला होकर पुनः उसने केशव प्रभु से पूछा था ।' ४ ॥ मनु ने कहा—हे जनार्दन ! पाद्म महा कल्प में जिस समय में आप जलार्णव में लीन होकर स्थित थे तब यह पद्ममय जगत् आपकी नाभि से किस प्रकार उत्पन्न हुआ था ? सागर के जल में शयन करने वाले पद्मनाभ के प्रभाव से उस पुष्कर में पहिले देव-ऋषिगण और समस्त भूत किस रीति से समुत्पन्न हुए थे ॥ ५ ॥ हे योग के वेत्ताओं के स्वामिन् ! इस सम्पूर्ण योग का वर्णन

कृपा करके कीजिए। उसकी कीर्ति का श्रवण करने वाले मेरे हृदय की तृप्ति नही हो रही है। पुरुषोत्तम प्रभु कितने लम्बे समय से वहाँ पर शयन किया करते हैं और किस काल पर्यन्त शयन करते रहते हैं। इस काल की उत्पत्ति क्या है? ॥६, ७॥

कियत्तावाथ कालेन ह्युत्तिष्ठति महायशाः।
कथञ्चोत्थाय भगवान् सृजते निखिलंजगत् ॥८
के प्रजापतयस्तावदासन् पूर्वं महामुने!।
कथं निर्मितवांश्चैव चित्रं लोकं सनातनम् ॥९
प्रथमेकार्णवे शून्ये नष्टस्थावरजङ्गमे।
दग्धदेवासुरनरे प्रनष्टोरगराक्षसे ॥१०
नष्टानिलानले लोके नष्टाकाशमहीतले।
केवलं गह्वरीभूते महाभूतविपर्यये ॥११
विभुर्महाभूतपतिर्महातेजा महाकृतिः।
आस्ते सुरवरश्रेष्ठो विधिमास्थाय योगवित् ॥१२
शृणुयां परया भक्त्या ब्रह्मन्नेतदशेषतः।
वक्तुमर्हसि धर्मिष्ठ! यशो नारायणात्मकम् ॥१३

यह महान् यशस्वी प्रभु कितने काल मे वहाँ पर उत्थित हुआ करते हैं और किस प्रकार से उठकर इस सम्पूर्ण जगत् का सृजन भगवान् किया करते हैं? हे महामुने! पहिले कौन प्रजापति थे और इस अत्यन्त विचित्र जगत् तथा सनातन लोक का किस प्रकार से निर्माण किया था? ॥८, ९॥ प्रथम इस एक मात्र आर्णव में जब कि सभी स्थावर और जङ्गम नष्ट होकर यह एकदम शून्य था-और सब देव—असुर एवं नर दग्ध हो गये थे तथा उरग और राक्षस भी सब नष्ट हो गये थे। अनिल और अनल भी विनष्ट हो गये थे। लोक में आकाश एवं महीतल का नाम निशान भी नही था। महाभूतों के विपर्यय हो जाने पर यह केवल एक गह्वर के तुल्य ही था। उस समय मे महान् आकृति वाले—महान्

तेजस्वी—मुनिवरों में परम श्रेष्ठ—महाभूतों के स्वामी—योगवेत्ता विधि में समास्थित होकर थे ॥ १०, ११, १२ ॥ हे भगवन्! मैं परम भक्तिपूर्वक पूर्णरूप से इन सबको श्रवण करना चाहता हूँ। हे धर्मिष्ठ! आप इस नारायण के ही स्वरूप वाले परम यश का वर्णन करने के योग्य होते हैं ॥ १३ ॥

श्रद्धया चोपविष्टानां भगवन्! वक्तुमर्हसि ।
नारायणस्य यशसः श्रवणे या तव स्पृहा ॥१४
तद्वंश्यान्वयभूतस्य न्याय्यं रविकुलर्षभ ! ।
शृणुष्वादिपुराणेषु वेदेभ्यश्च यथाश्रुतम् ॥१५
ब्राह्मणानाञ्च वदतां श्रुत्वा वै सुमहात्मनाम् ।
यथा च तपसा दृष्ट्वा बृहस्पतिसमद्युतिः ॥१६
पराशरसुतः श्रीमान् गुरुर्द्वैपायनोऽब्रवीत् ।
ततोऽहं कथयिष्यामि यथाशक्ति यथाश्रुति ॥१७
यद्विज्ञातुं मया शक्यमृषिमात्रेण सत्तमाः ! ।
कः समुत्सहते ज्ञातुं परं नारायणात्मकम् ॥१८
विश्वायनश्च यद्ब्रह्मा न वेदयति तत्त्वतः ।
तत्कर्म्मं विश्ववेदानां तद्रहस्यं महर्षिणाम् ॥१९
समीज्यं सर्वयज्ञानां तत्तत्त्वं सर्वदर्शिनाम् ।
तदध्यात्मविदां चिन्त्यं नरकञ्च विकर्मिणाम् ॥२०
अधिदैवञ्च यद्दैवमधियज्ञं सुसंज्ञितम् ।
तद्भूतमधिभूतञ्च तत्परं परमर्षिणाम् ॥२१

हम सब श्रद्धा के साथ श्रवण करने के लिए यह समुपस्थित हैं। आप अब कहने की कृपा कीजिए क्योंकि इसके वर्णन करने की पूर्ण क्षमता रखते हैं। मत्स्य भगवान् ने कहा—जो यह आपकी स्पृहा भगवान् नारायण के यश को श्रवण करने की समुत्पन्न हुई है यह हे रविकुलर्षभ! उसी वंश में होने वाले अन्वय में उत्पन्न आपको बहुत उचित ही है।

वेदों से तथा आदि पुराणों में जिस प्रकार से सुना गया है उसका अब श्रवण करो ॥ १४, १५ ॥ सुन्दर और महान् आत्मा वाले बोलते हुए ब्राह्मणो का कथन सुनकर और बृहस्पति के समान द्युति वाले, पाराशर के पुत्र श्रीमान् शुक द्वैपायन ने जिस प्रकार से तपश्चर्या के द्वारा देखकर बोला था उसी को मैं अपनी शक्ति और श्रवण के अनुसार आपको सब कहूँगा ॥ १६, १७ ॥ हे श्रेष्ठजनो ! ऋषि मात्र मेरे द्वारा जो भी जाना जा सकता है उस परम नारायण के स्वरूप को अन्य कौन जानने का उत्साह कर सकता है ॥ १८॥ विश्व जिसको अपना बनाता है वह ब्रह्माजी तात्विक रूप से जिसको नहीं जानते हैं। विश्व वेदो का यह कर्म्म महर्षियों के लिये भी एक रहस्य है। सब यज्ञों के यजन करने के योग्य वह सर्व दर्शियों का तत्त्व है। वह अध्यात्म के वेत्ताओं के चिन्तन के योग्य विषय है और विकर्मियो का नरक नहीं है। वह अधिदैव और अधियज्ञ संज्ञा से युक्त एवं वह भूत अधिभूत है तथा परमर्षियो का वह परम है ॥ १९, २०, २ ॥

स यज्ञो वेदनिर्दिष्टस्तत्तपः कवयो विदुः ।
यः कर्ता कारको बुद्धिर्मनः क्षेत्रज्ञ एव च ॥२२
प्रणव. पुरुषः शास्ता एकश्चेति विभाव्यते ।
प्राणः पञ्चविधश्चैव ध्रुव अक्षर एव च ॥२३
कालः पाकश्च यन्ता च द्रष्टा स्वाध्याय एव च ।
उच्यते विविधैर्देवः स एवाय न तत्परम् ॥२४
स एव भगवान् सर्वं करोति विकरोति च ।
सोऽस्मान् कारयते सर्वान् सोऽत्येति व्याकुलीकृतान् ॥२५
यतामहे तमेवाद्यन्तमेवेच्छाम निर्वृताः ।
यो वक्ता यच्च वक्तव्य यच्चाहन्तद्ब्रवीमि वः ॥२६
श्रूयते यच्च वै श्राव्यं यच्चान्यत् परिजल्प्यते ।
याःकथाश्चैव वर्तन्ते श्रुतयो वाथ तत्पराः ॥२७

पहिले प्रसन्न आत्मा इस प्रभु ने ब्रह्मा का सृजन किया था। फिर उस पूर्व पुरुष ने पहिले कल्प मे प्रजापतियों का सृजन किया था ॥ ६ । ७ ॥

अमृजन्मानवांस्तत्र ब्रह्मवंशाननुत्तमान् ।
तेभ्योऽभवन्महात्मभ्यो बहुधाब्रह्म शाश्वतम् ॥८
एतदाश्चर्यभूतस्य विष्णोः कर्मानुकीर्तनम् ।
कीर्तनीयस्य लोकेषु कीर्त्यमानं निबोध मे ॥९
वृत्ते वृत्रवधे तत्र वर्तमाने कृते युगे ।
आसीत्त्रैलोक्यविख्यातः संग्रामस्तारकामयः ॥१०
यत्र ते दानवा घोराः सर्वे संग्रामदुर्जयाः ।
घ्नन्ति देवगणान् सर्वान् सयक्षोरगराक्षसान् ॥११
ते वध्यमाना विमुखाः क्षीणप्रहरणा रणे ।
त्रातार मनसा जग्मुर्देवं नारायणं प्रभुः ॥१२
एतस्मिन्नन्तरे मेघा निर्वाणाङ्गारवर्चसः ।
सार्कचन्द्रग्रहगणंच्छादयन्तो नभस्तलम् ॥१३
वेणुर्विद्युद्गणोपेता घोरनिह्लादकारिणः ।
अन्योन्यवेगाभिहता. प्रववुः सप्त मारुताः ॥१४

वहाँ पर अत्युत्तम ब्रह्मा के वंश वाले मानवों का उनने सृजन किया था फिर उन सब महान् आत्माओं वालो से यह शाश्वत ब्रह्म ही बहुत से स्वरूपों मे समुत्पन्न हुआ था। यह ही आश्चर्य स्वरूप वाले भगवान् विष्णु के कर्मों का अनुकीर्तन है। लोकों में कीर्तन करने के योग्य के उस कीर्त्यमान कर्म्म को अब मुझसे तुम भलीभाँति समझ लो। ॥ ८ । ९ ॥ वर्तमान कृत युग मे वृत्रासुर के वध उपस्थित होने पर वहाँ पर त्रिभुवन मे विख्यात तारकामय संग्राम हुआ था। जिस युद्ध में संग्राम मे दुर्जय समस्त घोर दानव गण यक्ष–उरग और राक्षसों के सहित सब देवों का हनन किया करते थे ॥ १० । ११ ॥ उस रण मे वध किये

जाते हुए क्षीण आयुओं वाले विमुख होकर सबके सब मन से त्राण करने वाले प्रभु देव नारायण की शरण में गये थे ॥१२॥ इसी बीच में निर्वाण अङ्गार वर्चस वाले मेघ, सूर्य, चन्द्र आदि ग्रहों से युक्त नभस्तल का आच्छादन करते हुए छा गये थे। ये मेघ वेणु विद्युद्गण से युक्त थे तथा घोर गर्जन करने वाले थे। परस्पर में वेग से अभिहत मानो मगन वहन करने लगे थे ॥१३।१४॥

दीप्ततोयाशनिर्नैर्धनैर्वेगानलानिलैः।
रवं सुघोरैरुत्पातैर्दह्यमानमिवाम्बरम् ॥१५
तत उल्कासहस्राणि निपेतुः खगतान्यपि।
दिव्यानि च विमानानि प्रपतन्त्युत्पतन्ति च ॥१६
चतुर्युगान्ते पर्याये लोकानां यद्भयं भवेत्।
अरूपवन्ति रूपाणि तस्मिन्नुत्पातलक्षणे ॥१७
जातञ्च निष्प्रभं सर्वं न प्राज्ञायत किञ्चन।
तिमिरौघपरिक्षिप्ता न रेजुश्च दिशोदश ॥१८
विवेश रूपिणी काली कालमेघावगुण्ठिता।
द्यौर्नभात्यभिभूतार्का घोरेण तमसा वृता ॥१९
तान् घनौघान् सतिमिरान् दोर्भ्यामाक्षिप्य स प्रभुः।
वपुः स्वन्दर्शयामास दिव्यं कृष्णवपुर्हरिः ॥२०
बलाहकाञ्जनमिभं बलाहकतनूरुहम्।
तेजसा वपुषा चैव कृष्णं कृष्णमिवाचलम् ॥२१

उस समय में यह सम्पूर्ण आकाश दीप्त तोय और अशनि (वज्र) से संयुत घनों के द्वारा—प्रचण्ड वेग अनल और अनिलों के द्वारा—सुघोर ध्वनि और उत्पातों से दह्यमान की तरह हो रहा था ॥१५॥ इसके पश्चात् आकाश में स्थित भी सहस्रों उल्काएँ गिर गयी थीं तथा दिव्य विमान ऊपर थे और नीचे की ओर गिरते थे ॥१६॥ चतुर्युगों के अन्त में लोकों के पर्याय में जो भय होता है उस उत्पात के लक्षण में सभी रूप

बिना रूप वाले हो जाते हैं ।। १७ ।। लोकों में सभी कुछ प्रभा से हीन हो जाता है और कुछ भी नहीं जाना या समझा जाया करता है । अन्धकार के अत्यन्त घोर एवं गहन समुदाय से परिक्षिप्त हुई दशों दिशाऐं प्रकाशित नहीं होती थी । उस समय मे काल मेघ मे अवगुण्ठित होकर रूपधारिणी काली का प्रवेश हो जाता था । अत्यन्त घोर तम से समावृत दिवलोक तथ अन्तरिक्ष जिसमे सूर्य्य एकदम अभिभूत होजाता है बिल्कुल भी दिखलाई नहीं दिया करता है ।। १८, १६ ।। तिमिर से परिपूर्ण घन घनो कि समूहो को वह प्रभु अपने हाथो से आक्षिप्त करके कृष्ण वपुधारी श्री हरि अपने दिव्य शरीर को दिखाया करते थे ।। २० ।। बलाहक के सदृश काले बलाहक के समान रोमो से युक्त–वपु और तेज से एक कृष्ण अचल की भाँति कृष्ण स्वरूप को प्रकट किया था ।। २१ ।।

दीप्तापीताम्बरधरं तप्तकाञ्चनभूषणम् ।
धूमान्धकारवपुष युगान्ताग्निमिवोत्थितम् ।।२२
[illegible]
[illegible] ।।२३
चन्द्रार्ककरणोद्योत गिरिकूटमिवोच्छ्रितम् ।
नन्दकानन्दितकर शराशीविषधारिणम् ।।२४
शक्तिचित्रफलोदग्रशङ्खचक्रगदाधरम् ।
विष्णुशैल क्षमामूल श्रीवृक्ष शार्ङ्गधन्विनम् ।।२५
त्रिदशोदारफलद स्वर्गस्त्रीचारुपल्लवम् ।
सर्वलोक मनः कान्त सर्वसत्वमनोहरम् ।।२६
नानाविमानविटपन्तोयदाम्बुमधुस्रवम् ।
विद्याहङ्कारसाराढ्य महाभूतप्ररोहणम् ।।२७
विशेषपत्रैर्निचित ग्रहनक्षत्रपुष्पितम् ।
दैत्यलोकमहास्कन्ध मर्त्यलोकैः प्रकाशितम् ।।२८

वह दीप्तियुक्त पीत अम्बर को धारण करने वाला—तथा तपे हुए सुवर्ण के भूषणों से संयुत—धूम सहित अन्धकार के शरीर वाला युगान्त करने वाली अग्नि के तुल्य समुपस्थित हुआ था ॥ २३ ॥ चौगुने और दुगुने पीन अंस से समयुक्त—किरीट से समाच्छन्न केशों वाला वह दिव्य वपु चामीर प्रख्य आयुधों से उपशोभित होकर प्रकट हो रहा था ॥ २३ ॥ चन्द्र और सूर्य्य की किरणों के उद्योत वाला अत्यन्त ऊँचे गिरि के शिखर के सदृश था। नन्दक से आनन्दित करने वाला—शर तथा आसीविष के धारण करने वाला—क्षमा का मूल—विष्णु पीन—श्री वृक्ष और शार्ङ्ग धनुष के धारण करने वाला वह दिव्य स्वरूप था ॥ २४, २५ ॥ उसी दिव्य स्वरूप का वर्णन किया जा रहा है—वह देवों का उदार फल देने वाला—स्वर्गीय स्त्रियों का चारु पल्लव-सब लोगों के मन को रमणीय—सब जीवों से अत्यन्त मनोहर—नाना विमानों के विटपों वाला—मेघों के जलरूप मधु का श्रवण करने वाला—विद्या के अहङ्कार-सार का आद्य—महान् भूतों का प्ररोहण करने वाला—विशेष पत्रों से निचित—ग्रह और नक्षत्र रूपी पुष्पों से संयुत और वह दिव्य रूप दैत्यों के लोक का महान् स्कन्ध था जो कि इस मर्त्य लोक में प्रकाशित हुआ था ॥ २६ । २७ । २८ ॥

सागराकारनिह्रादं रसातलमहाश्रयम् ।
मृगेन्द्रपाशैर्विततं पक्षजन्तुनिषेवितम् ॥२९
शीलार्थचारुगन्धाढ्यं सर्वलोकमहाद्रुमम् ।
अव्यक्तानन्तसलिलं व्यक्ताहङ्कारफेनिलम् ॥३०
महाभूततरङ्गौघं ग्रहनक्षत्रबुद्बुदम् ।
विमानगह्वरव्याप्तं तोयदाडम्बराकुलम् ॥३१
जन्तुमत्स्यजनाकीर्णं शैलशङ्खकुलैर्युतम् ।
त्रैगुण्यविषयावर्तं सर्वलोकतिमिङ्गिलम् ॥३२
वीरवृक्षलतागुल्मं भुजगोत्कृष्टशैवलम् ।

द्वादशार्कमहाद्वीपं रुद्रैकादशपत्तनम् ।।३३
वस्वष्टपर्वतोपेत त्रैलोक्याम्भोमहोदधिम् ।
सन्ध्यासङ्ख्योर्मिसलिल सुपर्णानिलसेवितम् । ३४
दैत्यरक्षोगणग्राहं यक्षोरगझपाकुलम् ।
पितामहमहावीर्य्यं सर्वस्त्रीरत्नशोभितम् ।।३५

पुनरपि उसी परम दिव्य स्वरूप को वर्णित किया जा रहा है कि सागर के आकार के तुल्य निर्ह्राद था और रसातल के महान् आश्रय वाला था। मृगेन्द्र के पाशों से वितत–पक्षिगण एवं जन्तुओं से निषेवित–शीलार्थ और सुन्दर गन्ध से आढ्य–सब लोकों का महान् द्रुम–अव्यक्त एवं अनन्त सलिल वाला—व्यक्त अहङ्कार से फेनयुक्त–महान् भूतों की तरङ्गों के ओघ वाला—ग्रह तथा नक्षत्रों के बुलबुलों से समन्वित—विमान गरुत व्याप्त और तोयदों के आडम्बर से समाकुल था ॥ २९, ३० ३१ ॥ वह रूप जन्तुओं वाला—जनों से समाकीर्ण—शैल शयों के कुलों से सयुत–त्रैगुण्य के विषयों का आवर्त–समस्त लोकों का तिमिङ्गिल—वीर रूपी वृक्ष लता और गुल्मों वाला–भुजङ्गों के उत्कृष्ट शैवाल वाला–द्वादश सूर्यों के महाद्वीपों वाला—एकादश रुद्रों के पत्तनों से युक्त—आठ वसुरूपी पर्वतों से युक्त–त्रैलोक्य रूपी महा सागरों वाला–सन्ध्या सख्या की ऊर्मियों का सलिल—सुपर्ण की वायु से सेवित—दैत्य और रक्षोगण रूपी ग्राहों वाला–यक्ष और उरग रूपी भुजों से समाकुल—पितामह के समान महान् वीर्य वाला और सब स्त्रियों के स्वरूप वाले रत्नों से सुशोभित था ।।३२–३५।।

श्रीकीर्तिकान्तिलक्ष्मीभिर्नदीभिरुपशोभितम् ।
कालयोगिमहापर्वप्रलयोत्पत्तिवेगिनम् ।।३६
तन्तु योगमहापारं नारायणमपार्णवम् ।
देवाधिदेवं वरद भक्तानां भक्तिवत्सलम् ।।३७

अनुग्रहकरं देवं प्रशान्तिकरणं शुभम् ।
हर्यश्वरथसंयुक्ते सुपर्णध्वजसेविते ॥३८
ग्रहचन्द्रार्करचिते मन्दराक्षवरावृते ।
अनन्तरश्मिभिर्युक्ते विस्तीर्णे मेरुगह्वरे ॥३९
तारकाचित्रकुसुमे ग्रहनक्षत्रबन्धुरे ।
भयेष्वभयदं व्योम्नि देवा दैत्यपराजिताः ॥४०
ददृशुस्तेस्थितं देव दिव्ये लोकमये रथे ।
ते कृताञ्जलयः सर्वे देवाः शक्रपुरोगमा ॥४१
जयशब्दं पुरस्कृत्य शरण्य शरणं गताः ।
स तेषां तद्गिरं श्रुत्वा विष्णुर्दैवतदैवतम् ॥४२

उसी दिव्य स्वरूप का वर्णन करते हुए बतलाते हैं कि वह दिव्यरूप श्रीकान्ति और लक्ष्मी से तथा नारियों से उपशोभित था—ज्ञानयोगी और महापर्व एवं प्रलय तथा उत्पत्ति के वेग वाला था। तनुयोग का महापार—नारायण रूपी महार्णव में युक्त—देवों का भी अधिदेव—वर देने वाला जो अपने भक्तों को प्रदान करते थे—भक्तों पर प्यार करने वाला यह स्वरूप था ॥ ३६, ३७ ॥ वह अनुग्रह करने वाला—देव—प्रशान्ति करने वाला—शुभ था। हर्यश्व रथ से समन्वित—ध्वज से सेवित—ग्रह चन्द्र और सूर्य से विरचित—मन्दराक्ष वर से आवृत—अनन्त रश्मियों से युक्त—विस्तीर्ण मेरु गह्वर में युक्त—तारे रूप विचित्र कुसुमों से परिपूर्ण—ग्रह और नक्षत्रों से बन्धुर (सुडौल)—भय के अवसरों पर अभय देने वाले उस स्वरूप को व्योम में दैत्यों से पराजित देवों ने देखा था। उन देवों ने परम दिव्य लोकमय रथ में स्थित देव का दर्शन प्राप्त किया था। उस समय में इन्द्र को अपना अग्रणी बना करके उन समस्त देवों ने अपनी अञ्जलियों को बद्ध कर लिया था। जयकार के शब्द को पहिले समुच्चारित करके शरण्य प्रभु की वे सब शरणागति में प्राप्त होगये थे। उन देवों के भी देवेश्वर विष्णु भगवान् ने देवगण

की शरणागति मे प्राप्त होने के लिए कथित वाणी का श्रवण किया था
॥ ३८-४२ ॥

मनश्चक्रे विनाशाय दानवानां महामृधे ।
आकाशे तु स्थितो विष्णुरुत्तमं वपुरास्थितः ॥४३
उवाच देवता सर्वाः सप्रतिज्ञमिदं वचः ।
शान्तिं व्रजत भद्रं वो मा भैष्ट मरुतां गणाः ॥४४
जिता मे दानवाः सर्वे त्रैलोक्यं परिगृह्यताम् ।
ते तस्य सत्यसन्धस्य विष्णोर्वाक्येन तोषिताः ॥४५
देवाः प्रीतिं समाजग्मुः प्राश्यामृतमनुत्तमम् ।
ततस्तमः संहृतं तद्विनेशुश्च बलाहकाः ॥४६
प्रववुश्च शिवा वाताः प्रशान्ताश्च दिशो दश ।
शुद्धप्रभाणि ज्योतींषि सोमश्चक्रुः प्रदक्षिणम् ॥४७
न विग्रहं ग्रहाश्चक्रुः प्रशान्ताश्चापि सिन्धवः ।
विरजस्का भवन्मार्गा नाकवर्गादियस्त्रयः ॥४८
याथार्थमूहुः सरितो नापिचक्षुभिरेऽर्णवाः ।
आसञ्छुभानीन्द्रियाणि नराणामन्तरात्मसु ॥४९
महर्षयो वीतशोका वेदानुच्चैरधीयत ।
यज्ञेषु च हविः पाकं शिवमाप च पावकः ॥५०
प्रवृत्तधर्माः संवृत्ता लोका मुदितमानसाः ।
विष्णोर्दत्तप्रतिज्ञस्य श्रुत्वारिनिधने गिरम् ॥५१

देवों को परित्राण के लिये कही हुई वाणी को सुनते ही विष्णुदेव ने उस महान् युद्ध मे दानवों के विनाश करने के लिए मन मे स्थिरता करली थी। उस समय मे भगवान् विष्णु उत्तम वपु मे समास्थित होकर आकाश मे ही स्थित थे। उन्होंने समस्त देवों से प्रतिज्ञा के सहित यह वचन कहा था कि अब आप सब लोग शान्ति धारण करें अर्थात् एकदम प्रशान्त हो जावें। हे मरुतों के गणो! अब आप डरो मत—आपका

कल्याण होगा। मैंने सभी दानवों को जीत ही लिया है—ऐसा समझ लो और अब इस त्रैलोक्य को जो तुमसे उन्होंने छीनकर अपना अधिकार कर लिया है पुनः वापिस ग्रहण करलो। इस प्रकार के वचन जब उन समस्त देवगण ने सत्य प्रतिज्ञा वाले विष्णु भगवान के सुने थे तो उनके वाक्य से सबको बहुत ही अधिक सन्तोष हो गया था ॥४३, ४४, ४५॥ उस समय में उस सत्युत्तम अमृत का प्राशन करके देवगण परम प्रीति को प्राप्त हो गये थे। इसके बाद वह सम्पूर्ण अन्धकार नष्ट हो गया था और सभी बलवाहक विनाश को प्राप्त हो गये थे। सर्वत्र परम मङ्गल-कारी वायु वहन करने लगी थी और दशों दिशाऐं एक दम प्रशान्त हो गयी थी शुद्ध प्रभा वाली ज्योतिया अर्थात् नक्षत्रादि सोम की प्रदक्षिणाऐं करने लगी थी ॥४६।४७॥ उस समय में ग्रह गण परस्पर में कोई भी विग्रह नहीं करते थे और सभी सिन्धु परम प्रशान्त हो गये थे। स्वर्ग वर्गादि तीनों ही रज से रहित मार्गों वाले हो गये थे। सम्पूर्ण सरिताऐं ठीक मार्ग से यथार्थ रूप से वहन कर रही थी और आर्णवों में भी किसी भी प्रकार का क्षोभ नहीं हो रहा था। सभी मनुष्यों की अन्तरात्माओं में परम शान्ति थी और इन्द्रियाँ परम शुभ वृत्ति वाली होगई थी ॥४८, ४६॥ सब महर्षिगण शोक से रहित होकर वेदों का उच्च स्वर से अध्ययन कर रहे थे। यज्ञों में जो भी हवि प्रक्षिप्त किया जाता था पावक उसका अति शिव पाक करने लगा था ॥ ५० ॥ सभी लोक परम प्रमुदित मनों वाले होकर अपने २ धर्मों में प्रवृत्त हो गये थे जिस समय में सत्य प्रतिज्ञा वाले भगवान् विष्णु की समस्त शत्रुओं के विनाश कर देने की वाणी का सबने श्रवण कर लिया था सभी को परमानन्द प्राप्त हो गया था ॥५१॥

# ६६—दैत्य सैन्य विस्तार वर्णन

ततो भय विष्णुवचः श्रुत्वा दैत्याश्च दानवाः ।
उद्योगविपुल चक्रुर्युद्धाय विजयाय च ॥१
मयस्तु काञ्चनमय त्रिनल्वायतमक्षयम् ।
चतुश्चक्र सुविपुल सुकल्पितमहायुगम् ॥२
किङ्किणीजालनिर्घोष द्वीपिचमपरिष्कृतम् ।
रुचिर रत्नजालैश्च हेमजालैश्च शोभितम् ॥३
ईहामृगगणाकीर्णं पक्षिपङ्क्तिविराजितम् ।
दिव्यास्त्रतूणीरधरं पयोधरविनादितम् ॥४
स्वक्ष रथवरोदार सूपस्थ गगनोपमम् ।
गदापरिघसंपूर्णं मूर्तिमन्तमिवार्णवम् ॥५
हेमकेयूरवलय स्वर्णमण्डलकूबरम् ।
सपताकध्वजोपेत सादित्यमिव मन्दरम् ॥६
गजेन्द्राभोगवपुष क्वचित् केसरिवच्चसम् ।
युक्तमृक्षसहस्रेण समृद्धाम्बुदनादितम् ॥७
दीप्तमाकाशग दिव्य रथ पररथारुजम् ।
अध्यतिष्ठद्रणाकाङ्क्षी मेरुं दीप्तमिवांशुमान् ॥८

श्री मत्स्य भगवान् ने कहा—इसके अनन्तर उस अभय से पूर्ण भगवान् विष्णु के वचन का श्रवण करके दैत्यों और दानवों ने विजय की प्राप्ति करने के लिए विपुल उद्योग वाला युद्ध किया था ॥ १ ॥ विभिन्न दानवों के द्वारा किये जाने वाले युद्ध का वर्णन किया जाता है—मय दानव ने जिस रथ में विराजमान होकर समर किया था वह काञ्चनमय था—त्रिनल्व आयत और अक्षय था। उस रथ में चार चक्र थे—अतीव विपुल था और सुन्दर कल्पना किया हुआ महायुग वाला था ॥ २ ॥ मय का रथ किङ्किणी जालों के निर्घोष से युक्त—द्वीपियों के चर्म से परिष्कृत—

रत्नों के जालों से अत्यन्त मनोरम—हेम रचित जालों से शोभित—ईहा मृग गणों से समाकीर्ण—पक्षियों की पंक्ति से शोभा सम्पन्न—दिव्य अस्त्र और तूणीर को धरने वाला तथा पयोधरों के समान ध्वनि से पूर्ण था ॥ ३, ४ ॥ सुन्दर अक्षों वाला श्रेष्ठ रथों में भी अतीव उदार—सूपस्थ—गगन के सदृश—गदा और परिघ से परिपूर्ण मूर्तिमान एक अर्णव के ही समान वह मय का रथ था ॥ ५ ॥ वह हेम के केयूर और वलय से युक्त—स्वर्ण मण्डल कूबर वाला—पताकाओं के सहित ध्वजा वाला और आदित्य से मन्दराचल के समान दिखलाई देता था ॥ ६ ॥ गजेन्द्र के आभोग वपु वाला—किसी स्थल पर केशरी के वर्चस से युक्त—सहस्रों ऋक्षों से युक्त—समृद्ध अम्बुद के समान गर्जन वाला—दीप्त—आकाश में गमन करने वाला—पर रथारुज वह अतीव दिव्य रथ था। जिस तरह से अंशुमान् दीप्त मेरु पर अधिरोहण किया करता है कि ठीक उसी भाँति वह रथ को आकाश रखने वाला मय दानव उस अपने पूर्वोक्त प्रकार के रथ पर अधिष्ठित हुआ था ॥ ७, ८ ॥

तारमुत्क्रोशविस्तारं हेममयं रथम् ।
शैलाकारमसम्बाधं नीलाञ्जनचयोपमम् ॥६
कार्ष्णायसमयं दिव्यं लोहपाशकृतकूबरम् ।
तिमिरोद्गारिकिरणं गर्जन्तमिव तोयदम् ॥१०
लोहजालेन महता सगवाक्षेण दंशितम् ।
आयसैः परिघैः पूर्णं क्षेपणीयैश्च मुद्गरैः ॥११
प्रासैः पाशैश्च विततैरसंयुक्तकण्टकैः ।
शोभितं त्रासयानैश्च तोमरैश्च परश्वधैः ॥१२
उद्यन्तं द्विषतां हेतोर्द्वितीयमिव मन्दरम् ।
युक्तं खरसहस्रेण सोऽध्यारोहद्रथोत्तमम् ॥१३
विरोचनस्तु सक्रुद्धो गदापाणिरवस्थितः ।
प्रमुखे तस्य सैन्यस्य दीप्तशृङ्ग इवाचलः ॥१४

तार का रथ अक्रोश के विस्तार वाला था और वह सम्पूर्ण रथ हेम से परिपूर्ण था। वह रथ शैल के समान आकार वाला—बाधाओं से रहित—नील अञ्जन के निचय की उपमा वाला—काले लोह से पूर्ण—दिव्य-लोहेपा से बद्ध कूबर वाला—तिमिर के उद्गरण करने वाली किरणों से सयुत—गर्जना करने वाले तोयद के सदृश—गवाक्ष से युक्त महान् हेम जाल से दर्शित—आयस परिघों से तथा क्षेपणीय और मुद्गरों से पूर्ण—प्रासों, पाशों और वितत नर सयुक्त कण्ठकों से शोभित—त्रास वालों, तोमरों और परश्वधों से शोभा सम्पन्न—द्विप पुरुषों के कारण ही उद्दीयमान दूसरे मन्दर के ही समान वह रथ था। सहस्र खरों से सयुत वह उत्तम रथ था जिस पर उस दानव ने अध्यारोहण किया था ॥ ६ । १० । ११ । १२ । १३ ॥ विरोचन तो भली भाँति क्रुद्ध होता हुआ अपने हाथ में गदा उठाकर उसकी सेना के साम र दीप्तशृङ्गों वाले अचल के समान अवस्थित होगया था ॥१४॥

युक्त रथसहस्रेण हयग्रीवस्तु दानवः ।
स्यन्दनं वाहयामास सपत्नानीकमर्दनः ॥१५
व्यायतं किष्कुसाहस्रं धनुर्विस्फारयन्महत् ।
वाराहः प्रमुखे तस्थौ सप्ररोह इवाचलः ॥१६
खरस्तु विक्षरन्दर्पान्नेत्राभ्यां रोषजं जलम् ।
स्फुरद्दन्तोष्ठनयनः संग्रामं सोऽभ्यकाङ्क्षत ॥१७
त्वष्टा त्वष्टगजं घोरं यानमास्थाय दानवः ।
व्यूहितुं दानवव्यूहं परिचक्राम वीर्यवान् ॥१८
विप्रचित्तिवपुश्चैव श्वेतकुण्डलभूषणः ।
श्वेतः श्वेतप्रतीकाशो युद्धायाभिमुखे स्थितः ॥१६
अरिष्टो बलिपुत्रश्च वरिष्ठाद्रिशिलायुधः ।
युद्धायाभिमुखस्तस्थौ धराधरविकम्पनः ॥२०
किशोरस्त्वभिगर्जन् किशोर इति चोदितः ।

सबला दानवाश्चैव सन्नह्यन्ते यथाक्रमम् ॥२१

शत्रुओं की सेना का मर्दन करने वाला हयग्रीव नाम वाले दानव ने एक सहस्र रथों से युक्त अपने स्यन्दन (रथ) को वाहित किया था ॥ १५ ॥ एक सहस्र किष्कुओं से समन्वित—व्यायत महान् धनुष को विस्फारित करता हुआ वाराह संमुख में प्रगोह से संयुत एक अचल की भाँति समवस्थित हो गया था ॥ १६ ॥ खर नामधारी दानव घमण्ड से अपने नेत्रों के द्वारा रोष से समुत्पन्न जल को विक्षरित कर रहा था और वह भी जिसके दाँत—ओष्ठ और नेत्र फड़क रहे थे संग्राम करने की आकांक्षा कर रहा था ॥१७॥ त्वष्टा नाम वाला दानव आठ हाथियों वाले परम घोर यान में समास्थित होकर वीर्य वाला यह दानवों के व्यूह को भली भाँति व्यूहित करने के लिये चारों ओर घूम रहा था ॥ १८ ॥ श्वेत वर्ण के कुण्डलों से विभूषित विप्रचित्त वपु वाला श्वेत प्रतीकाश श्वेत युद्ध करने के लिए अभिमुख में समवस्थित हो गया था ॥ १९ ॥ बड़े बड़े पर्वतों को भी कम्पित कर देने वाला—वरिष्ठ पर्वत की शिलाओं के आयुधों से समन्वित होकर अरिष्ट और बलि का पुत्र संग्राम करने के लिए सामने स्थित हो गया था ॥ २० ॥ शुभ सङ्कल्प से किशोर और किशोर इसी नाम से प्रेरित होने वाला था। इस प्रकार से अपने अपने बलों के सहित दानव गण यथा क्रम युद्ध के लिये सन्नद्ध हो रहे थे ॥ २१ ॥

अभवद्दैत्यसैन्यस्य मध्ये रविरिवोदितः ।
लम्बस्तु नवमेघाभः प्रलम्बाम्बरभूषणः ॥२२
दैत्यव्यूहगतो भाति सनीहार इवांशुमान् ।
स्वर्भानुरास्ययोधी तु दशनौष्ठेक्षणायुधः । २३
हसंस्तिष्ठति दैत्यानां प्रमुखे स महाग्रहः ।
अन्ये हयगतास्तत्र गजस्कन्धगताः परे ॥२४
सिंहव्याघ्रगताश्चान्ये वराहर्क्षेषु चापरे ।

केचित् खरोष्ट्रयातारः केचिच्छ्वापदवाहनाः ॥२५
पत्तिनस्त्वपरे दैत्या भीषणा विकृताननाः ।
एकपादार्द्धपादाश्च ननृतुर्युद्धकाङ्क्षिणः ॥२६
आस्फोटयन्तो बहवः क्ष्वेडन्तश्च तथापरे ।
हृष्टशार्दूलनिर्घोषा नेदुर्दानवपुङ्गवाः ॥२७
ते गदापरिघैरुग्रैः शिलामुसलपाणयः ।
बाहुभि. परिघाकारैस्तर्जयन्तिस्म देवताः ॥२८

दैत्यो की सेना के मध्य मे प्रलम्ब अम्बर और भूषणो से संयुत—नूतन मेघ की आभा के तुल्य आभा वाला लम्ब नाम वाला दैत्य सूर्य के समान उदित हो गया था ॥ २२ ॥ दैत्यो के व्यूह मे प्राप्त होने वाला—अग्रयोधी—दाँत, ओष्ठ, नेत्र और आयुधो वाला स्वर्भानुनी हार से युक्त अंशुमान् के समान शोभित हो रहा था। २३ ॥ वह महान् ग्रह दैत्यो के समक्ष मे हँसता हुआ स्थित था। वहाँ पर अन्य हयो पर स्थित थे और दूसरे गजो के स्कन्धो पर समवस्थित थे ॥ २४ ॥ कुछ सिंहो तथा व्याघ्रो पर सवार थे और दूसरे वराह एवं ऋक्षो पर अधिरूढ थे। कुछ लोग खरो तथा उष्ट्रो के द्वारा गमन करने वाले और कुछ श्वापदो के वाहनो वाले थे ॥ २५ ॥ अन्य सेनापति दैत्य परम भीषण और विकृत मुखो वाले थे। कुछ एक पैर वाले और कोई आधे पैरो वाले थे जो युद्ध करने की इच्छा से युक्त होकर नृत्य कर रहे थे ॥ २६ ॥ बहुत से आस्फोटन कर रहे थे—दूसरे क्ष्वेडन करने वाले थे। प्रसन्न शार्दूल के समान गर्जन की ध्वनि करने वाले दानव श्रेष्ठ निर्घोष कर रहे थे ॥ २७ ॥ वे सब शिलाएँ और मूसल हाथो मे लिये हुए अत्यन्त उग्र गदा और परिघो के द्वारा तथा परिघा के आकार वाले बाहुओ के द्वारा देवगणो की तर्जनाएँ (फटकारे) दे रहे थे ॥ २८ ॥

पाशै. प्रासैश्च परिघैस्तोमराङ्कुशपट्टिशै.।
चिक्रीडुस्ते शतघ्नीभि. शतधारैश्च मुद्गरैः ॥२९

गण्डशैलैश्च शैलैश्च परिघैश्चोत्तमायसैः ।
शक्रैश्च दैत्यप्रवराश्चक्रुरानन्दितं वलम् ॥३०
एतद्दानवसैन्यं तत्सर्वं युद्धमदोत्कटम् ।
देवानभिमुखे तस्थौ मेघानीकमिवोद्धतम् ॥३१
तद्भुतं दैत्यसहस्रगाढं वाय्वग्निशैलाम्बुदतोयकल्पम् ।
वलं रणौघाभ्युदयेऽभ्युदीर्णं युयुत्सयोन्मत्तमिवावभासे ॥३२

वे दानव गणो पाशों—प्रासों—परिघो—तोमर—अंकुश और पट्टिशो—शतघ्नी—शतधार और मुद्गरों से क्रीडा कर रहे थे ॥ २६ ॥ वे दैत्यों में प्रवर गण्डशैलो—शैलो—उत्तम आयस वाले परिघों और चक्रो के द्वारा अपने वल को आनन्द से युक्त बना रहे थे ॥ ३० ॥ युद्ध करने के मद से अत्यन्त उत्कट यह सम्पूर्ण दानवो की सेना उद्धत मेघों की अनीक के समान देवों के अभिमुख मे स्थित थी ॥ ३१ ॥ वह अति अद्भुत—सहस्रो दैत्यो से अत्यन्त गहन—वायु अग्नि, शैल और अम्बुद तोय के तुल्य दानवो का वल ( सेना ) रणो के समूह के अभ्युदय में अभ्युदीर्ण युद्ध करने की इच्छा से उन्मत्त के समान अवभासित हो रहा था ॥ ३२ ॥

---

## ६७—सुरसैन्य विस्तार वर्णन

श्रुतस्ते दैत्यसैन्यस्य विस्तरो रविनन्दन ! ।
सुराणामपि सैन्यस्य विस्तरं वैष्णव शृणु ॥१
आदित्या वसवोरुद्रा अश्विनौच महाबलौ ।
सबलाः सानुगाश्चैव सन्नह्यन्त यथाक्रमम् ॥२
पुरुहूतस्तु पुरतो लोकपालाः सहस्रदृक् ।
ग्रामणीः सर्वदेवानामारुहोहसुरद्विपम् ॥३

मध्ये चास्य रथः सर्वपक्षिप्रवररंहसः ।
सुचारुचक्रचरणो हेमवज्रपरिष्कृतः ॥४
देवगन्धर्वयक्षौघैरनुयातः सहस्रशः ।
दीप्तिमद्भिः सदस्यैश्च ब्रह्मर्षिभिरभिष्टुतः ॥५
वज्रविस्फूर्जितोद्‌भूतैर्विद्युदिन्द्रायुधार्दितैः ।
युक्तो बलाहकगणैः पर्वतैरिव कामगैः ॥६
यमारूढः स भगवान् पर्येति सकलं जगत् ।
हविर्धानेषु गायन्ति विप्रा मखमुखे स्थिताः ॥७

श्री मत्स्य भगवान् ने कहा—हे रविनन्दन ! तुमने दैत्यों की सेना के विस्तार का वर्णन श्रवण गत कर लिया है । अब सुरगणों की सेना का भी वैष्णव विस्तार श्रवण करलो । द्वादश आदित्य—आठ वसुगण—एकादश रुद्र—महान् बल सम्पन्न अश्विनीकुमार ये सब बलों और अनुगामियों के सहित क्रम के अनुसार ही सन्नद्ध हो गये थे ॥ १ । २ ॥ समक्ष में सहस्र नेत्रों वाले इन्द्रदेव—समस्त लोकपाल—सब देवों की ग्रामणी सुरों के शत्रु पर समारोहण करने वाले हो गए थे ॥ ३ ॥ मध्य में समस्त पक्षियों में श्रेष्ठ (गरुड) के वेग वाले इनका सुचारु ( सुन्दर चक्र चरणों वाला हेम और वज्र से परिष्कृत रथ था ॥ ४ ॥ उस रथ के पीछे सहस्रों देव—गन्धर्व—और यक्षों के समुदाय अनुगमन करने वाले थे तथा वे दीप्तिमान् सदस्यों के द्वारा और ब्रह्मर्षियों के द्वारा अभिष्टुत हो रहे थे ॥ ५ ॥ वज्र के तुल्य विस्फूर्जित एवं उद्‌भूत—विद्युत् और इन्द्रायुधों से समुदित स्वेच्छया गमन करने वाले पर्वतों के समान बलाहकों के गणों से युक्त थे ॥ ६ ॥ जिस रथ पर यह भगवान् समारूढ थे वह रथ समस्त जगत् में परिगमन करता था और यज्ञशालाओं में समवस्थित विप्रगण हविर्धानों में गायन किया करते थे । ७॥

स्वर्गे शक्रानुयातेषु देवतूर्यनिनादिषु ।
सुन्दर्यः परिनृत्यन्ति शतशोऽप्सरसाङ्गणे ॥८

केतुना नागराजेन राजमानो यथा रविः ।
युक्तो हयसहस्रेण तमो मारुतरंहसा ॥९
सस्यन्दनवरोभाति गुप्तोमातलिना तदा ।
कृत्स्नः परिवृतो मेरुर्भास्करस्येव तेजसा ॥१०
यमस्तु दण्डमुद्यम्य कालयुक्तश्च मुद्गरम् ।
तस्थौ सुरगणानीके दैत्यान्नादेन भीषयन् ॥११
चतुर्भिः सागरैर्युक्तो लेलिहानैश्च पन्नगैः ।
शङ्खमुक्ताङ्गदधरो बिभ्रत्तोयमयं वपुः ॥१२
कालपाशान् समाविध्यन् हयैः शशिकरोपमैः ।
वायवीरितजलाकारैः कुर्वन् लीलाः सहस्रशः ॥१३
पाण्डुरोद्धूतवसनः प्रचलन् रुचिराङ्गदः ।
मणिश्यामोत्तमवपुर्हरिभारार्पितोवरः ॥१४
वरुणः पाशधृङ्मध्ये देवानीकस्य तस्थिवान् ।
युद्धवेलामभिलपन् भिन्नवेल इवार्णवः ॥१५

स्वर्ग मे देव तूर्यों को निवादित करने वालो का इन्द्र के पीछे अनुगमन होने पर अप्सराओ के आँगन मे सैकडो सुन्दरियाँ नृत्य कर रही थीं ॥ ८ ॥ नागराज केतु से युक्त वह रथ सूर्य्य के समान राजमान हो रहा था तथा मारुत के तुल्य वेग से सयुत एक सहस्र अश्वों से सम्पन्न माना गया है ॥ ९ ॥ उस समय मे मातलि के द्वारा परम सुरक्षित वह श्रेष्ठतम स्यन्दन ( रथ ) पूर्णतया चारो ओर से परिवृत होकर भगवान् भास्कर के तेज से मेरु के समान शोभित हो रहा था ॥ १० ॥ काल से युक्त यमराज दण्ड और मुद्गर को उठाकर घोर गर्जन के द्वारा दैत्यों को भय उत्पन्न करते हुए सुरगणो की सेना मे सस्थित थे ॥ १० । ११॥ देवगणों की सेना के मध्य मे युद्ध के समय की अभिलाषा करते हुए वेला के भेदन करने वाले आर्णव के सदृश पाश को धारण करने वाले वरुणदेव स्थित हो रहे थे जो चारों सागरों तथा जीभ निकाल कर फुस्कारते हुए

सर्पों से युक्त थे और तोयमय वपु को धारण करने वाले शंख-युक्ताङ्गद को धारण कर रहे थे। वायु से प्रेरित—जल के आकार वाले—चन्द्र की किरणों के द्वारा कालपाशों को समाविद्ध करने वाले थे और सहस्रों प्रकार की लीलाऐं कर रहे थे। पाण्डुर वर्ण के वस्त्र को उद्धूत करते हुए तथा हिलने वाले रुचिर अङ्गदों के धारी—मणि के सदृश श्याम एवं उत्तम वपु वाले और हृदिभार से अर्पित वरदान से युक्त वरुण देव थे ॥ १२-१५ ॥

यक्षराक्षससैन्येन गुह्यकानां गणैरपि ।
युक्तश्च शङ्खपद्माभ्यां निधीनामधिपः प्रभुः ॥१६
राजराजेश्वरः श्रीमान् गदापाणिरदृश्यत ।
विमानयोधी धनदो विमाने पुष्पके स्थितः ॥१७
स राजराजः शुशुभे युद्धार्थी नरवाहनः ।
उग्राणमास्थितः सरथे साक्षादिव शिवः स्वयम् ॥१८
पूर्वपक्षः सहस्राक्षः पितृराजस्तु दक्षिणः ।
वरुणः पश्चिमं पक्षमुत्तरं नरवाहनः ॥१९
चतुर्षु युक्ताश्चत्वारो लोकपाला महाबलाः ।
स्वासु दिक्षु स्वरक्षन्त तस्य देवबलस्य ते ॥२०

यक्षों और राक्षसों की सेना और गुह्यकों के गणों से समन्वित तथा शङ्ख—पद्मों को धारण करने वाले निधियों के स्वामी प्रभु—गदा हाथ में ग्रहण किये हुए—विमानों के द्वारा युद्ध करने वाले राजराजेश्वर श्रीमान् धनद अर्थात् कुबेर पुष्पक विमान में स्थित दिखाई दे रहे थे ॥१६,१७॥ युद्ध करने की इच्छा रखने वाले राजाओं के भी राजा नरवाहन वृषभ पर समास्थित युद्ध में साक्षात् स्वयं शिव के ही समान शोभित हो रहे थे ॥ १८ ॥ पूर्व दिशा में पक्ष वाले सहस्राक्ष इन्द्र देव थे। दक्षिण दिशा में पितृराज थे—पश्चिम में वरुण देव और उत्तर पक्ष में नर वाहन थे। इस तरह से चारों पक्षों में चार महान् बल विक्रम शाली लोकपाल थे

और वे अपनी-अपनी दिशाओं मे उस देवों की सेना की रक्षा कर रहे थे ॥१६।२०॥

सूर्यः सप्ताश्वयुक्तेन रथेनामितगामिना ।
श्रिया जाज्वल्यमानेन दीप्यमानैश्च रश्मिभिः ॥२१
उदयास्तगचक्रेण मेरुपर्वतगामिना ।
त्रिदिवद्वारचक्रेण तपता लोकमव्ययम् ॥२२
सहस्ररश्मियुक्तेन भ्राजमानेन तेजसा ।
चचार मध्ये लोकाना द्वादशात्मा दिनेश्वरः ॥२३
सोमः श्वेतहये भाति स्यन्दने शीतरश्मिवान् ।
हिमवत्तोयपूर्णाभिर्भाभिराह्लादयञ्जगत् ॥२४
तमृक्षपूगानुगत शिशिरांशु द्विजेश्वरम् ।
शशच्छायाङ्कितततनु नैशस्य तमसः क्षयम् ॥२५
ज्योतिषामीश्वर व्योम्नि रसाना रसद प्रभुम् ।
ओषधीना सहस्राणानिधानममृतस्यच ॥२६
जगतः प्रथमं भाग सौम्य सत्यमय रथम् ।
ददृशुर्दानवाः सोम हिमप्रहरण स्थितम् ॥२७
यः प्राणः सर्वभूताना पञ्चधा भिद्यते नृपु ।
सप्तधातुगतो लोकां स्त्रीन्दधार चचार च ॥२८

अमितगामी—श्री से तथा दीप्यमान रश्मियो से जाज्वल्यमान रथ के द्वारा द्वादश स्वरूप वाले दिनेश्वर लोकों के मध्य मे सचरण कर रहे थे। वह सूर्यदेव का रथ उदय और अस्त मे गमन करने वाला—मेरु पर्वत पर जाने वाला—त्रिदिव द्वार के चक्र से समायुक्त—अव्यय लोक को ताप देने वाला—सहस्र रश्मियो से युक्त और भ्राजमान तेज से सम्पन्न था ॥ २१, २२, २३ ॥ शीत रश्मियो वाले सोमदेव हिम से समन्वित जल से परिपूर्ण दीप्तियों से सम्पूर्ण जगत् को समाह्लादित करते हुए श्वेत अश्वों वाले रथ में शोभा पा रहे थे ॥ २४ ॥ उन सब दानवों

ने हिम के अस्त्र वाले वहाँ पर स्थित सोमदेव को देखा था जो नक्षत्रो के समुदाय से अनुगत—शिशिर किरणो वाला—द्विजेश्वर—शश की छाया से चिह्नित शरीर के धारण करने वाला—रात्रि के तम का क्षय करने वाला—समस्त ज्योतियो के व्योम मे स्वामी—रसो मे रस का प्रदान करने वाले—प्रभु—महान् औषधियो के तथा अमृत के निधान थे ॥ २५, २६, २७ ॥ जो समस्त भूतो का प्राण है और नरो मे पाँच प्रकार का होकर स्थित रहा करता है तथा सातो धातुओ मे अल होकर तीनो लोको का धारण किया करता है और सञ्चरण करने वाला भी था ॥ २८ ॥

यमाहुरग्निकर्तारं सर्वप्रभवमीश्वरम् ।
सप्तस्वरगतोयश्च नित्यङ्गीभिरुदीर्यते ॥२६
य वदन्त्युत्तम भूत य वदन्त्यशरीरिणम् ।
यमाहुराकाशगम शीघ्रगंशब्दयोगिनम् ॥३०
स वायु. सर्वभूतायुरुद्भूतः स्वेन तेजसा ।
ववौप्रव्यथयन् दैत्यान् प्रतिलोमसतोयदः ॥३१
मरुतो दिव्यगन्धर्वविद्याधरगणैः सह ।
विक्रीडुरसिभि. शुभ्रं निर्मुक्तैरिवपन्नगः ॥३२
सृजन्त सर्पपतयस्ते वक्त्रोयमय विषम् ।
शरभूता दिवीन्द्राणाञ्चेरुज्वलिताननाः दिवि ॥३३
पर्वतैश्च शिलाशृङ्गै शतशश्चैव पादपैः ।
उपतस्थुः सुरगणाः प्रहर्तुं दानवे बले ॥३४
यः सदेवाहृषीकेशः पद्मनाभस्त्रिविक्रमः ।
युगान्ते कृष्णवर्णाभो विश्वस्यजगत प्रभु ॥ ३५

जिसको अग्नि की रचना करने वाला—सबका प्रभव उत्पत्ति—ईश्वर—कहा गया है और जो सात स्वरो मे रहने वाला नित्यङ्गियो के द्वारा उदीरित किया जाता है । जिसको सबसे उत्तम भूत कहते हैं और

जिसको बिना शरीर वाला कहते हैं तथा जिसको आकाश में गमन करने वाला-शीघ्रगामी और शब्दयोगी कहा गया है ॥ २६, ३० ॥ वह वायु अपने तेज से सम्पूर्ण भूतों का आयु उद्भूत हुआ है वह तोय देने वाला प्रतिलोम में दैत्यों को प्रकृष्ट रूप से व्यथित करता हुआ वहन करने लगा था। दिव्य गन्धर्वों के और विद्याधर गणों के साथ मरुत शुभ्र निर्मुक्त पन्नगों के तुल्य असियो ( खड्गों ) से क्रीड़ा करने वाला था। ॥ ३१, ३२ ॥ सर्पों के स्वामी गण तीव्र तापपूर्ण विष का सृजन करते हुई दिवीन्द्रों के शरभूत बनकर दिवलोक में मुख फैलाये हुए संचरण कर रहे थे ॥ ३३ ॥ सुरगण पर्वतों शिला के शिखरों और सैकड़ो पादपों के द्वारा दानवों की सेना मे प्रहार करने के लिये उपस्थित हो गये थे ॥ ३४ ॥ जो वह देव हृषीकेश थे वह पद्मनाभ-त्रिविक्रम-इस विश्व और और जगत् के प्रभु युग के अन्त में कृष्ण वर्ण की आभा वाले थे ॥ ३५ ॥

सर्वयोनिः स मधुहा हव्यभुक् क्रतुसंस्थितः ।
भूम्यपोव्योमभूतात्मा श्यामः शान्तिकरोऽरिहा ॥३६
अरिघ्नममरादीनाञ्चक्र गृह्य गदाधरः ।
अर्क नगादिवोद्यन्तमुद्यम्योत्तमतेजसा ॥३७
सव्येनालम्ब्य महती सर्वासुरविनाशिनीम् ।
करेण काली वपुषा शत्रुकालप्रदाङ्गदाम् ॥३८
अन्यैर्भुजैः प्रदीप्ताभभुजगारिध्वजः प्रभुः ।
दधारायुधजातानि शाङ्गदीनि महाबलः ॥३९
सकश्यपस्यात्मभुवद्विज भुजगभाजनम् ।
पवनाधिकसम्पात गगनक्षोभणं खगम् ॥४०
भुजगेन्द्रेण वदने निविष्टेन विराजतम् ।
अमृतारम्भ निर्मुक्त मन्दराद्रिमिवाच्छ्रुतम् ॥४१
देवासुरविमर्देषु बहुशोदृढविक्रमम् ।

महेन्द्रणामृतस्यार्थे वज्रेण कृतलक्षणम् ।।४२

वह मधुदैत्य का हनन करने वाले—सबकी योनि तथा उत्पत्ति का स्थान-हव्य को खाने वाला—ऋतुओं में संस्थित-भूमि, जल और व्योम भूत स्वरूप—श्याम और अरियों का हनन करने वाला शान्तिकर था ।। ३६ ।। उन गदाधर प्रभु ने देवगणों के अरियों के मारने वाला चक्र ग्रहण किया था । वह चक्र अपने उत्तम तेज से मग से उदीयमान सूर्य्य के सदृश प्रतीत हो रहा था ।।३७।। सव्य कर से समस्त असुरों के विनाश करने वाली महती और वपु से शत्रुओं के काल को प्रदान करने वाली गदा को प्रभु ने ग्रहण किया था ।।३८। भुजगों के अरि ( गरुड़ ) की ध्वजा वाले महान् बलवान् प्रभु ने अपनी अन्य भुजाओं के द्वारा जो कि प्रदीप्त आभा वाली थी आङ्क आदि आयुधों को धारण किया था । ।।३९।। वह प्रभु कश्यप महर्षि के पुत्र - भुजगों का भोजन करने वाला पक्षी - पवन से भी अधिक वेग से युक्त - गगन को क्षुब्ध करने वाला—खग—पुरमें निविष्ट भुजगेन्द्र के द्वारा विराजमान—अमृत के आरम्भ में निर्मुक्त अत्यन्त उच्च मन्दरगों के समान स्थित थे । वह गरुड़ देवों के और असुरों के विमर्दन करने वाले युद्धों में बहुत ही अधिक विक्रम से युक्त अमृत के लिये वज्र के द्वारा महेन्द्र से कृत लक्षण वाले थे ।।४०।। ।।४१।४२।।

शिखिन वलिनञ्चैव तप्तकुण्डलभूषणम् ।
विचित्रपत्रवसनं धातुमन्तमिवाचलम् ।।४३
स्फीतक्रोडावलम्बेन शीतांशुसमतेजसा ।
भोगिभोगावसिक्तेन मणिरत्नेन भास्वता ।।४४
पक्षाभ्याञ्चारुपत्राभ्यामावृत्य दिविलीलया ।
युगान्ते सेन्द्रचापाभ्यां तोयदाभ्यामिवाम्बरम् ।।४५
नीललोहितपीताभिः पताकाभिरलङ्कृतम् ।
केतुवेषप्रतिच्छन्नं महाकायनिकेतनम् ।।४६

अरुणावरजं श्रीमानारुह्य समरे विभुः ।
सुवर्णस्वर्णवपुपा सुपर्णं खेचरोत्तमम् ॥४७
तमन्वयुर्देवगणा मुनयश्च समाहिताः ।
गीर्भि परममन्त्राभिस्तुष्टुवुश्च जनार्दनम् ॥४८
तद्वैश्रवणसंश्लिष्टं वैवस्वतपुरःसरम् ।
द्विजराजपतिक्षिप्तं देवराजविराजितम् ॥४९
चन्द्रप्रभाभिविपुल युद्धाय समवर्तत ।
स्वस्त्यस्तु देवेभ्य इति बृहस्पतिभारपत ॥
स्वस्त्यस्तु दानवानीके उशनः वाक्यमाददे ॥५०॥

वह गरुड पक्षिराज—शिखी—बली – तप्त कुण्डल भूषण वाला—विचित्र पत्रों के वस्त्रों मे युक्त धातुमान् एक अचल के तुल्य स्थित था ॥४३॥ वह गरुड स्फीत (लम्बे चौड़े) क्रोड मे अवलम्ब वाले—शीतांशु (चन्द्रमा) के समान तेजयुक्त—भोगियों के भोग से अवसिक्त भास्वान् मणि रत्न से शोभित था। वह अपने सुन्दर पत्रो वाले पक्षो से युगान्त में इन्द्र के चापो से युक्त तोयदों से अम्बर की भाँति दिवलोक मे लीला से आवरण करके स्थित था। वह गरुड देव नील—लोहित और पीत वर्ण वाली पताकाओ से समलंकृत–केतु के वेप मे प्रतिच्छन्न–महान काया के निकेतन वाले अरुणदेव के छोटे भाई थे। उन गरुड पर जो सुन्दर वर्ण वाले सुवर्ण के वपु से सुपर्ण और खेचरों में सर्वोत्तम थे श्रीमान् प्रभु ने समर के अवसर पर समारोहण किया था ॥ ४४, ४५, ४६, ४७॥ उन प्रभु के पीछे गमन करने वाले देवगण और परम समाहित मुनिगण थे। जिन्होंने परम श्रेष्ठ मन्त्रो से समन्वित वाणियों के द्वारा भगवान् जनार्दन प्रभु का स्तवन किया था ॥ ४८ ॥ उन प्रभु के साथ मे वैश्रवण कुबेर थे और वैवस्वत (यमराज) उनके आगे थे। वे द्विजराजो के पति से क्षिप्त और देवराज से शोभित थे इस प्रकार चन्द्र की प्रभाओं से परम विपुल वह प्रभु युद्ध करने के लिये प्रस्तुत हुए थे।

उस अवसर पर सुरों के गुरु वृहस्पति ने देवों का मङ्गल हो—ऐसा आशीर्वादात्मक वचन कहा था। उधर उशना असुरो के गुरु ने दानवो की सेना मे स्वस्ति हो—यह वाक्य कहा था।

---

## ६८—देवासुर संग्राम वर्णन ( १ )

ताभ्यां बलाभ्यां संजज्ञे तुमुलोविग्रहस्तदा।
सुराणामसुराणाञ्च परस्परजयैषिणाम् ॥१
दानवा दैवतैः सार्द्धं नानाप्रहरणोद्यताः।
समीयुर्युध्यमाना वै पर्वता इव पर्वतैः ॥२
तत् सुरासुरसंयुक्तं युद्धमत्यद्भुतं बभौ।
धर्माधर्मसमायुक्तं दर्पेण विनयेन च ॥३
ततोरथैर्विप्रयुक्तैर्वारणैश्च प्रचोदितैः।
उत्पतद्भिश्च गगनमसिहस्तैः समन्ततः ॥४
क्षिप्यमाणैश्च मुसलैः सम्पतद्भिश्च सायकैः।
चापैर्विस्फार्यमाणैश्च पात्यमानैश्च मुद्गरैः ॥५
तद्युद्धमभवद्घोरं देवदानवसङ्कुलम्।
जगतस्त्रासजननं युगसवर्तकोपमम् ॥६
हस्तमुक्तैश्च परिघैर्विप्रयुक्तैश्च पर्वतैः।
दानवाः समरेजघ्नुर्देवानिन्द्रपुरोगमान् ॥७

श्री मत्स्य भगवान् ने कहा—उस समय में उन दोनों सेनाओं से एक महान् तुमुल युद्ध उत्पन्न हो गया था। यह युद्ध परस्पर में जय की अभिलाषा रखने वाले सुर और असुर इन दोनो का ही हुआ था ॥१॥ अनेक प्रकार के अस्त्रायुधों से उद्यत होने वाले दानव देवगणों के साथ पर्वतों की ही भांति युद्ध करते हुए समक्ष मे समुपस्थित हो गये थे ॥२॥

वह सुरों और असुरों का संयुक्त युद्ध अत्यन्त ही अद्भुत शोभा दे रहा था क्योंकि वह विनय और दर्प से, धर्म तथा अधर्म से समायुक्त था। देवों में विनय और धर्म था तो असुरों में घमण्ड और अधर्म था ॥ ३ ॥ इसके अनन्तर विशेष रूप से प्रयुक्त और प्रकृष्ट रूप से प्रेरित गजों के द्वारा खड्ग हाथों में ग्रहण करने वाले चारों ओर से गगन में उत्पतन कर रहे थे। प्रक्षिप्त किये हुए मुसल—सम्पतन वाले सायक—विस्फार्यमाण चाप और पात्यमान मुद्गरों के द्वारा वह देवों और दानवों का संकुल महान् घोर युद्ध हुआ था और यह युद्ध सब जगत् को त्रास देने वाला था तथा युग के सम्वर्त्तक के ही तुल्य था ॥ ४, ५, ६ ॥ हाथों से छोड़े हुए परिघों के द्वारा तथा विशेष रूप से प्रयोग में लाये हुए पर्वतों के द्वारा दानव गण देवों का जिनमें महेन्द्र प्रमुख अग्रणी था हनन करने लगे थे ॥ ७ ॥

ते वध्यमाना बलिभिर्दानवैर्जयकाङ्क्षिभिः ।
विषण्णवदना देवा जग्मुरार्तिं परां मृधे ॥८
तेऽस्त्रशूलप्रमथिताः परिघैर्भिन्नमस्तकाः ।
भिन्नोरस्का दितिसुतैर्वेमूरक्तं व्रणैर्बहु ॥९
वेष्टिताः शरजालैश्च निर्यत्नाश्चासुरैः कृताः ।
प्रविष्टा दानवीं मायां न शेकुस्ते विचेष्टितुम् ॥१०
अस्तं गतमिवाभाति निष्प्राणसदृशाकृति ।
बलं सुराणामसुरैर्निष्प्रयत्नायुधं कृतम् ॥११
दैत्यचापच्युतान् घोरांश्छित्त्वा वज्रेण तांश्छरान् ।
शक्रो दैत्यबलं घोरं विवेश बहुलोचनः ॥१२
स दैत्यप्रमुखान् हत्वा तद्दानवबलं महत् ।
तामसेनास्त्रजालेन तमोभूतमथाकरोत् ॥१३
तेऽन्योन्यं नावबुध्यन्त देवानां वाहनानि च ।
घोरेण तमसाविष्टाः पुरुहूतस्य तेजसा ॥१४

उस महान् युद्ध में जय काशी बलशाली दानवों के द्वारा वध किये जाने वाले वे देवगण विषाद युक्त मुखो वाले होकर महान् पीड़ा को प्राप्त हुए थे ॥ ८ ॥ वे सब देवता लोग त्रिशूलों से प्रमथित—परिघों के द्वारा भिन्न मस्तकों वाले और दिति के पुत्रों के द्वारा भिन्न उरःस्थल वाले शरीरो में होने वाले व्रणो से बहुत रक्त का वमन करने लगे थे ॥ ९ ॥ शरो के जालो से उनको एकदम वेष्टित करके असुरो ने यत्नों से रहित कर दिया था। देवगण दानवों की माया मे प्रविष्ट होकर कुछ भी विशेष चेष्टा करने मे समर्थ नही रहे थे ॥ १० ॥ असुरो के द्वारा सुरगणो के बल को प्रयत्न से रहित आयुधो वाला बना दिया था और वह प्राणो से रहित के समान आकृति वाला अर्थात् मुर्दे की भांति अन्त को प्राप्त हुआ सा ही प्रतीत हो रहा था ॥ ११ ॥ दैत्यो के चापो से छूटे हुए उन परम घोर शरो को वज्र के द्वारा छेदन करके बहुत अधिक नेत्रो वाले इन्द्र ने उस अत्यन्त घोर दैत्यो की सेना मे प्रवेश किया था ॥ १२ ॥ उस महेन्द्र ने प्रमुख दैत्यो का हनन करके फिर उस महान् दानवो के बल को तामस अस्त्रो के जाल से उसे एकदम तमोभूत अर्थात् अन्धकार मय कर दिया था ॥ १३ ॥ इन्द्र के तेज के प्रभाव से उस परम घोर तप से आविष्ट होकर वे दैत्यगण परस्पर मे दैत्यो को और देवो के वाहनो को भी नही जान पा रहे थे ॥ १४ ॥

मायापाशविमुक्तास्तु यत्नवन्तः सुरोत्तमाः ।
वपूंषि दैत्यसिंहानान्तमोभूतान्यपातयन् ॥ १५
अपध्वस्ता विसंज्ञाश्च तमसा नीलवर्चसा ।
पेतुस्ते दानवाश्छिन्नपक्षा इवाद्रयः ॥१६
तद्घनीभूतदैत्येन्द्रमन्धकार इवार्णवे ।
दानवेन्द्रवरदनन्तमाभूतमिवाभवत् ॥१७
तदासृजन्महामाया मयस्तां तामसीन्दहन् ।
युगान्तोद्योतजननी सृष्टामौर्वेण वह्निना ॥१८

सा ददाह ततः सर्वान् मायामयविकल्पिता ।
दैत्याश्चादित्यवपुषः सद्य उत्तस्थुराहवे ॥१६
मायामौर्वीं समासाद्य दह्यमाना दिवौकसः ।
भेजिरे चेन्द्रविषयं शीतांशुं सलिलप्रदम् ॥२०
ते दह्यमाना ह्यौर्वेण वह्निना नष्टचेतसः ।
शरणमुर्वज्रिणं देवाः सन्तप्ताः शरणैषिणः ॥२१

माया के पाशों से विमुक्त हुए यत्नों वाले सुरोत्तम तमोभूत दैत्यों के सिंहों के समान शरीरों को भूमि पर मार कर गिराने लगे थे ॥ १५ ॥ नील वर्चस तम से एकदम अपध्वस्त और संज्ञा ( चेतना एवं होश ) से रहित वे दानव गण पक्षों के छेदन हो जाने वाले पर्वतों के ही समान भूमि पर पतित हो रहे थे ॥ १६ ॥ अर्णव में अन्धकार के समान उस घनीभूत दैत्येन्द्र और देवों के द्वारा कदन किये गये दानव तमोभूत की ही तरह हो गया था ॥ १७ ॥ उस समय में मय दानव ने देवों के द्वारा की हुई उस तामसी माया को दग्ध करते हुए एक अपनी महामाया का सृजन किया था जो और्व वह्नि के द्वारा सृजि हुई थी और युगान्त में उद्योत ( प्रकाश ) की जननी थी ॥ १८ ॥ मय दानव के द्वारा विरचित उस माया ने सबका दहन कर दिया था और फिर तुरन्त ही दैत्यगण देवों के वपु वाले होकर उस रण स्थल में समुत्थित हो गये थे । और्वी माया को प्राप्त करके दग्ध होते हुए देवगण इन्द्र का विषय सलिल का प्रदान करने वाले शीतांशु का सेवन करने लगे थे । और्व वह्नि से दह्यमान होकर वे देवगण एकदम नष्ट चेष्टाओं वाले हो गये थे । और फिर वे सन्तप्त हुए देवता लोग शरण की इच्छा वाले होते हुए इन्द्र से कहने लगे थे ॥१६, २०, २१॥

सन्तप्ते मायया सैन्ये हन्यमाने च दानवैः ।
चोदितो देवराजेन वरुणो वाक्यमब्रवीत् ॥२२
और्वो ब्रह्मर्षिजः शक्र ! तपस्तेपे सुदारुणम् ॥

और्वः स पूर्वतेजस्वी सदृशो ब्रह्मणो गुणैः ॥२३

तं तपन्तमिवादित्यं तपसा जगदव्ययम् ।

उपतस्थुर्मुनिगणा दिव्या देवर्षिभिः सह ॥२४

हिरण्यकशिपुश्चैव दानवो दानवेश्वरः ।

ऋषिं विज्ञापयामासुः पुरा परमतेजसम् ॥२५

ऊचुर्ब्रह्मर्षयस्तं तु वचनं धर्मसंहितम् ।

ऋषिवंशेषु भगवञ्छिन्नमूलमिदं पदम् ॥२६

एकस्त्वमनपत्यश्च गोत्रायान्यो न वर्तते ।

कौमारं व्रतमास्थाय क्लेशमेवानुवर्तसे ॥२७

बहूनि विप्र ! गोत्राणि मुनीनां भावितात्मनाम् ।

एकदेहानि तिष्ठन्ति विविक्तानि विना प्रजाः ॥२८

मय दानव की रचित माया से सेना के सन्तप्त हो जाने पर तथा दानवों के द्वारा हनन किये जाने पर देवराज के द्वारा प्रेरित किये हुए वरुण देव ने यह वाक्य कहा था—हे इन्द्र ! ब्रह्मर्षि से जन्म लेने वाले और्व ने अतीव दारुण तपश्चर्या की थी। वह और्व पूर्व का ही तेजस्वी था तथा गुणों के द्वारा ब्रह्मा के सदृश था ॥ २२ । २३ ॥ तप के द्वारा इस अव्यय जगत् को आदित्य के समान तपाते हुये उसका देवर्षियों के सहित दिव्य मुनिगणों ने सन्तवन किया था। दानवेश्वर दानव ने हिरण्यकशिपु को पहिले परम तेजस्वी ऋषि को विज्ञापित किया था। ॥ २४ । २५ ॥ ब्रह्मर्षियों ने उससे परम धर्म से सहित वचन कहा था—हे भगवन् ! ऋषियों के वंशों में यह छिन्न मूल वाला ही है। आप एक ही सन्तान से रहित हैं और गोत्र के लिये अन्य कोई भी नहीं। आप इस कौमार व्रत में समास्थित होकर केवल क्लेश का ही अनुवर्तन कर रहे हैं। हे विप्र ! भावित आत्मा वाले मुनियों के बहुत-से गोत्र ऐसे हैं जो प्रजाओं के बिना एक ही देहों वाले विविक्त स्थित रहा करते हैं ॥ २६, २७, २८ ॥

